इसलिए कोई भी सर्वज्ञ नही हो सकता।

§ २. आगम और तर्क भी प्रमाण नही, क्योंकि उनमे भी परस्पर विरोध देखा जाता है, अतएव धर्मानुष्ठान भी सिद्ध नही होते। कहा भी है—

"तर्कोऽप्रतिष्ठ श्रुतयो विभिन्ना नासौ मुनिर्यस्य वच प्रमाणम्।
धर्मस्य तत्त्व निहित गुहाया महाजनो येन गत स पन्था ॥"

—विचार करनेपर तर्क टिकता नही, श्रुतियां ( आगम ) विभिन्न प्रकारकी है, ऐसा कोई मुनि नही जिमके वचनोको प्रमाण माना जा सके। धर्मका तत्त्व गूढ है, इसलिए महापुरुष जिम मार्गसे चलें वही मार्ग श्रेष्ठ है।

§ ३ बृहस्पतिने प्रत्यक्ष प्रसिद्ध पृथ्वी, जल, तेज और वायु इन्ही चार तत्त्वोका वर्णन किया है। शरीर रूपमें परिणत हुए इन्ही तत्त्वोमे चैतन्य उत्पन्न हो जाता है, जिम प्रकार गुड आदि द्रव्योके सयोगसे मद शक्ति अथवा ताँत ( स्नायु ), तूँबी, दण्ड और अगूँठे आदिके सयोगमे मधुर स्वर उत्पन्न हो जाता है। यह चैतन्य गर्भसे लेकर मरण पर्यन्त 'जीव' 'आत्मा' इत्यादि नामोसे पुकारा जाता है। गर्भके पूर्व तथा मरणके उपरान्त इसका अभाव है।

§ ४ इस तरह ऐसा जीव नही जिसका परलोक हो, अतएव परलोकीके अभावमें परलोकका अभाव स्वत सिद्ध हो जाता है। मूर्ख लोग व्यर्थ ही ठगे जाकर परलोकके सुखानुभवके लिए शरीर और धनका अपव्यय करते है। मृत्यु अवश्यम्भावी है, भस्म हुआ शरीर फिरसे वापस नही आनेवाला, इमलिए जबतक जिन्दगी है, सुखसे जीना चाहिए। अग्निहोत्र, तीन वेद, त्रिदण्ड धारण करना आदि कार्य बुद्धि और पौरुषहीन लोगोकी आजीविका है।

[ उत्तरपक्ष ]

§ ५–६ प्रत्यक्षसे पृथ्वी आदिका परस्पर उपादान-उपादेय भाव देखा जाता है। चन्द्रकान्त और सूर्यकान्त मणियोसे चन्द्रमा और सूर्यके प्रकाशमें क्रमश जल और अग्नि निकलना, अग्निरूप दीपकसे पृथ्वी-रूप कज्जल तथा जल ( स्वाति नक्षत्रके ) विशेषसे मोती बनना, पखेसे हवा होना, इत्यादि उदाहरण प्रत्यक्ष-से पृथ्वी आदि तत्त्वोका उपादान-उपादेय भाव व्यक्त करते है।

§ ७–८ 'जीव नही है' यह कथन भी प्रत्यक्षविरुद्ध है। स्वसवेदन प्रत्यक्षके द्वारा आत्मतत्त्वका अनुभव होता है। इस तरह अनुमानके बिना भी जीवका अस्तित्व सिद्ध होता है। हेतु तो उसके लिए दिया जाता है, जो प्रत्यक्षसे सिद्ध न हो। हाथमें पहने हुए ककनको देखनेके लिए दर्पण नही लिया जाता।

§ ९–१० जीव और शरीरमे भेद है, क्योंकि जीव भोक्ता है और शरीर भोग्य। भोग्यके सद्भावमें भोक्ताकी स्वतन्त्र सिद्धि हो जाती है। शरीरको ही यदि भोक्ता मान लिया जाये तो मृतक शरीरमे भी भोक्तृत्वका प्रसग आयेगा। इस तरह स्वसवेदन प्रत्यक्ष तथा भोक्तृत्वके आधारपर जीवकी स्वतन्त्र सत्ता सिद्ध होती है।

§ ११ चार्वाकशासन इष्टविरुद्ध भी है, यह बताते हुए सर्वप्रथम जीवको प्रतिषेध, गौणकल्पना, शुद्धपद, अनेक सम्मति तथा जिनोक्तिके द्वारा अनादि, अनन्त, शरीरमे भिन्न स्वतन्त्र तत्त्व सिद्ध किया गया है।

§ १२ किसी भी वस्तुका निषेध प्रकारान्तरसे उस वस्तुके अस्तित्वको सिद्ध करता है। उदाहरणके लिए यह कथन कि 'यहाँ घडा नही है' प्रकारान्तरसे यह बात सिद्ध करता है कि 'अन्यत्र घडा है'।

§ १३ इस सदर्भमें यह तर्क उचित न होगा कि—'जिसका सर्वथा अभाव होता है उसीका निषेध किया जाता है, जैसे गधेके सीग सर्वथा नही होते, इसीलिए उनका निषेध किया जाता है,' क्योंकि गाय आदिके सिरपर विद्यमान सीगोका ही गधेके सिरपर निषेध किया जाता है, न कि सर्वथा अभावरूप सीगोंका।

१४. गौण कल्पनासे भी जीव सिद्ध होता है। पुरुष-चित्रको देखकर यह कहना कि 'यह सजीव चित्र है', अथवा किसी क्रोधी लडकेको देखकर कहना 'यह बालक सिंह है' ये दोनो गौण कथन मुख्यरूपसे क्रमश 'जीव' तथा 'सिंह'के अस्तित्वको सिद्ध करते हैं।

§ १५ 'जीव' यह अखण्ड पद प्रमाणपदकी तरह मुख्य रूपसे अपने बाह्य अर्थसहित है, क्योकि वह अखण्ड पद है।' यह अनुमान भी जीवके अस्तित्वको सिद्ध करता है।

§ १६ इसी तरह अनेक विशिष्ट जन समत होनेसे तथा आप्तके द्वारा उपदिष्ट होनेसे भी जीव सिद्ध होता है।

§ १७ चैतन्य स्वरूप जीवके राग आदि तथा जड शरीरके बालक, युवा, वृद्ध आदि अलग-अलग धर्म देखे जाते है, इसलिए दोनोको एक नही माना जा सकता। यदि जीवको भूतोका धर्म माने तो 'उपादान कारणके समान ही कार्य होता है' इस नियमके अनुसार जीवके भी पृथ्वी आदि तत्त्वोके समान धारण, ईरण, द्रव, उष्णता आदि मूर्त धर्म ही होना चाहिए, अतएव जीव शरीरसे भिन्न ही है।

§ १८ तत्काल उत्पन्न बालककी स्तन्यपानमे रुचि होना, मृत व्यक्तियोका कभी यक्ष, राक्षस आदि योनिमें उत्पन्न होनेका स्वय कथन करना तथा किसी-किसी-द्वारा पूर्वभवका स्मरण किया जाना, इन तीनो बातोंसे परलोकका भी सद्भाव सिद्ध होता है।

§ १९ जन्म आदि कारण समान होनेपर भी सुख, दु ख आदिकी विभिन्नता होना पुण्य-पापके अस्तित्वको सिद्ध करता है।

§ २०–२२ चार्वाक केवल प्रत्यक्षको प्रमाण मानते है। प्रत्यक्षमात्रसे सर्वज्ञका अभाव सिद्ध करना असम्भव है। प्रत्यक्ष-द्वारा किसी निश्चित स्थान और समयमे सर्वज्ञका निषेध किया जा सकता है सर्वत्र और त्रिकालमें नही। किसी स्थान और समय विशेषमे सर्वज्ञका अभाव माननेमे चार्वाकोके अतिरिक्त अन्य लोगोको भी विवाद नही, क्योकि 'इस समय यहाँ कोई सर्वज्ञ नही है' यह कथन अन्यत्र अन्य समयमे सर्वज्ञकी विद्यमानताको स्वयमेव सिद्ध कर देता है। इसी तरह सर्वत्र और त्रिकालमे यदि सर्वज्ञका अभाव कहा जाये तो अभाव सिद्ध करनेवाला सर्व (त्रिलोक) और त्रिकालको जाननेके कारण स्वय सर्वज्ञ हो जायेगा, क्योकि सर्वज्ञकी परिभाषा भी यही है कि जो तीनो लोको और तीनो कालोके समस्त पदार्थोको एक साथ हस्तामलकवत् जानता है वही सर्वज्ञ है।

§ २३ इस तरह केवल प्रत्यक्ष प्रमाणके आधारपर सर्वज्ञका अभाव सिद्ध नही किया जा सकता, चार्वाकोको अनुमान मानना इष्ट ही नही, अतएव अनुमानसे अभाव सिद्ध करनेका प्रश्न ही नही उठता। इस-तरह सर्वज्ञके सद्भावमें कोई बाधक न होनेसे वह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है।

इस प्रकार सक्षेपमें चार्वाकसिद्धान्तोका खण्डन करके कहा गया है कि उक्त प्रकार चार्वाकशासन दृष्ट और इष्ट विरुद्ध होनेके कारण बुद्धिमानोके द्वारा आदरणीय नही हो सकता तथा इसके द्वारा स्याद्वादका विरोध भी नही हो सकता।

● ●

## [ बौद्धशासन-परीक्षा ]

[ पूर्वपक्ष ]

§ १ रूप, वेदना, विज्ञान, सज्ञा और सस्कार ये पाँच ही तत्त्व है। रूप, रस, गन्ध और स्पर्शके परस्पर असबद्ध और सजातीय तथा विजातीय परमाणुओसे भिन्न परमाणु रूप-स्कन्ध है। सुख-दु ख आदि वेदना स्कन्ध है। सविकल्पक-निर्विकल्पक ज्ञान विज्ञान स्कन्ध है। जाति आदिकी कल्पनासे युक्त ज्ञान सविकल्पक और उससे रहित ज्ञान निर्विकल्पक कहलाता है। वृक्षादिके नाम सज्ञा-स्कन्ध है। ज्ञान तथा पुण्य-पापकी वासना सस्कार-स्कन्ध है। इस प्रकार ये पाँच स्कन्ध है।

§ २-३. इन पञ्च स्कन्धोमे पूर्व-पूर्वके चित्तक्षण उत्तरोत्तर चित्तक्षणोको उपादानोपादेय रूपसे जन्म देते हैं। यद्यपि वे परस्पर भिन्न, निरन्वय, निरश तथा प्रत्येक क्षणमें विनाश होनेवाले है फिर भी भ्रान्तिके कारण उनमें एकत्वका प्रत्यभिज्ञान होता है, इसे ही सस्काररूपसे वर्तमान होनेके कारण आत्मा कह देते है। वास्तवमें वे भिन्न ही है।

अविद्या और तृष्णाके समाप्त हो जानेपर सन्तानकी पूर्ण उच्छित्ति होना मोक्ष है।

काषाय चीवर धारण करना, सिर मुडाना, ब्रह्मचर्य पालन करना आदि मोक्षके उपाय है।

§ ४ मुमुक्षुको दु ख, समुदय, निरोध और मार्ग ये चार आर्यसत्य अवश्य जानना चाहिए।

दु ख चार प्रकारके हैं—सहज, शारीरिक, मानसिक और आगन्तुक। क्षुधा, तृष्णा, काम, भय आदि सहज दु ख हैं, वात, पित्त और कफकी विषमतासे उत्पन्न होनेवाले शारीरिक दु.ख हैं, धिक्कार, अवज्ञा तथा इच्छाविघातसे उत्पन्न होनेवाले मानसिक दु ख हैं तथा शीत, वायु, वज्रपात आदिसे उत्पन्न होनेवाले आगन्तुक दु ख हैं। इन दु खोंसे युक्त चित्तक्षण ससारियोके दु ख कहलाते है।

दु खको उत्पन्न करनेवाले कर्मबन्धके कारण अविद्या और तृष्णा दु खसमुदय हैं। वस्तुकी याथात्म्य प्रतिपत्ति न होना अविद्या है, तथा इष्ट इन्द्रिय विषयोंको प्राप्त करनेकी तथा अनिष्ट इन्द्रिय विषयोंको दूर करनेकी इच्छा तृष्णा है।

अविद्या और तृष्णाका नाश हो जानेसे निरास्रव चित्तक्षण अथवा सन्तानोच्छित्ति रूप मोक्ष दु.ख-निरोध है।

§ ५ मोक्षके कारण मार्गणा हैं।

मार्गणाके आठ अग हैं—

| | |
|---|---|
| १ सम्यक्त्व | ५ कर्म |
| २. सज्ञा | ६. अन्तर्व्यायाम |
| ३ सज्ञी | ७ आजीवस्थिति |
| ४. वाक्काय | ८ समाधि |

पदार्थोंका यायात्म्यदर्शन सम्यक्त्व है। वाचक शब्द सज्ञा तथा वाच्य अर्थ सज्ञी है। वचन और काय (शरीर)के कार्य वाक्काय हैं। वायुधारणा अन्तर्व्यायाम है। आयुपर्यन्त प्राणधारण करना आजीवस्थिति है। सब दु ख रूप है, सब क्षणिक है, सब निरात्मक है, सब शून्य है, इस तरहकी सत्यभावना समाधि है।

भावनाके प्रकर्षसे अविद्या और तृष्णाका नाश हो जाता है। समस्त पदार्थोंका ज्ञान करानेवाले चित्त-क्षण निरास्रव हो जाते है। यही योगिप्रत्यक्ष है। योगी आयुपर्यन्त उपासकोको धर्मका उपदेश देकर अन्तमें निर्वाणको प्राप्त कर लेता है।

आयुके समाप्त हो जानेपर दीपकके बुझ जानेके समान आत्माका अन्त हो जाना निर्वाण है। जिस-प्रकार दीपक बुझनेपर न तो पृथ्वीको जाता है, न आकाशको, न किसी दिशाको और न किसी विदिशाको, प्रत्युत तेलके समाप्त हो जानेसे शान्त हो जाता है, इसी तरह निर्वाणको प्राप्त हुआ जीव न तो पृथ्वीको जाता है, न आकाशको, न किसी दिशाको और न विदिशाको, प्रत्युत मोहके नाश हो जानेसे शान्त हो जाता है।

[ उत्तरपक्ष ]

§ ६ उपर्युक्त बौद्ध सिद्धान्त प्रत्यक्ष विरुद्ध है। प्रत्यक्षमे निरन्वय, विनाशशील परमाणुका साक्षात्कार नही होता, इसके विपरीत स्थिर, स्थूल और साधारण आकारवाले घटादिका ही प्रत्यक्ष होता है।

§ ७ यह मानना युक्तियुक्त नही कि अत्यन्त आसन्न और ससृष्ट परमाणुओमे ही भ्रमसे स्थूल, स्थिर आदिका ज्ञान होता है, क्योकि ऐसा माननेपर प्रत्यक्षका 'प्रत्यक्ष कल्पनापोढमभ्रान्तम्' यह लक्षण नही बनेगा।

§ ८. परमाणुओंमें भी यह लक्षण नही बनता।

§ ९ निर्विकल्पक प्रत्यक्षसे परमाणुओंका प्रत्यक्ष नहीं हो सकता, क्योंकि अविसंवादरहित होनेके कारण निर्विकल्पक प्रत्यक्ष अनिश्चयात्मक है, अतएव अप्रमाण है।

§ १०-५० इन वाक्यखण्डोंमें विस्तारके साथ परमाणु-प्रत्यक्षका खण्डन है। ● ●

[ सांख्यशासन-परीक्षा ]

[ पूर्वपक्ष ]

§ १ यह समस्त संसार प्रधान (प्रकृति) मय है। सत्त्व, रज और तमोगुणकी साम्यावस्थाका नाम प्रधान ( प्रकृति ) है।

§ २ सत्त्व गुण इष्ट, प्रकाशक तथा लघु होता है। इसके उदयसे प्रशस्त ही परिणाम होते हैं। रजोगुण चल, अवष्टम्भक, दारक और ग्राहक होता है। इसके उदयसे राग परिणाम होते हैं। गुरु, आवरण करनेवाला तथा अज्ञानरूप तमोगुण है। इसके उदयसे द्वेषके कारण अज्ञानरूप ही परिणाम होते हैं। इन तीनों गुणोंकी साम्यावस्था प्रकृति है। प्रधान व बहुधानक इसके नामान्तर हैं।

§ ३ प्रकृति ही संसारको उत्पन्न करनेवाली है। प्रकृतिसे महान्, महान्से अहंकार, अहंकारसे पंचतन्मात्रा, पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ और मन ये षोडशगण तथा पंचतन्मात्राओंसे पंचभूतोंकी उत्पत्ति होती है।

§ ४ ये चौबीस तत्त्व हैं। पच्चीसवाँ जीव तथा छब्बीसवाँ मुक्त है। यह निरीश्वर सांख्योंकी मान्यता है। सेश्वर सांख्योंके अनुसार छब्बीसवाँ महेश्वर है तथा सत्ताईसवाँ मुक्त है।

§ ५ प्रकृति और पुरुषके भेद-विज्ञानसे मोक्ष होता है। पंचविंशति तत्त्वोंका परिज्ञान मोक्षका कारण है।

[ उत्तरपक्ष ]

§ ६-७ यह सांख्यमत दृष्ट ( प्रत्यक्ष ) विरुद्ध है—सांख्योंने प्रकृतिको नित्य तथा सर्वव्यापी माना है। इसका अर्थ है कि सब कुछ सभी जगह रहना चाहिए 'सर्वं सर्वत्र वर्तते'। किन्तु प्रत्यक्षसे ऐसा ज्ञात नहीं होता।

§ ८-१० 'सबका सब जगह सद्भाव रहनेपर भी जिसका जहाँ आविर्भाव होता है वही वहाँ दृष्टिगोचर होता है।' सांख्योंका यह कथन युक्त नहीं, क्योंकि यह आविर्भाव किसी भी तरह सिद्ध नहीं होता।

§ ११ इसी तरह तिरोभाव मानना भी उचित नहीं, क्योंकि वह भी आविर्भावकी तरह सिद्ध नहीं होता। इस प्रकार आविर्भाव और तिरोभावके असिद्ध होनेसे प्रधान भी असिद्ध हो जाता है। उसके अभावमें महत् आदि कुछ भी नहीं बनेगा।

§ १२ इसके बाद भी यदि महदादिका निरूपण करें तो प्रश्न होगा कि यह प्रधानका कार्य है या परिणाम ? कार्य माननेपर सर्वथा सत् अथवा सर्वथा असत् कार्यकी उत्पत्ति नहीं हो सकती।

§ १३ परिणाम माननेपर प्रश्न होगा कि परिणाम प्रकृतिसे भिन्न है या अभिन्न ? अभिन्न माननेपर क्रमसे वृत्ति नहीं होगी और भिन्न माननेपर प्रकृतिके साथ उनका सम्बन्ध नहीं माना जा सकता।

§ १४ प्रकृतिको परिणामोंका उपकारी मानना भी ठीक नहीं, क्योंकि अनेक दोष आते हैं।

§ १५ यदि यह मानें कि परिणाम प्रकृतिसे न भिन्न है न अभिन्न, प्रकृति ही महदादि रूपमें परिणत होती है, तो यह मानना भी ठीक नहीं, क्योंकि इससे स्वयं सांख्यसम्मत नित्यैकान्तका विरोध होता है।

§ १६ इस तरह अनेक बाधकोंके होनेसे प्रकृति ( प्रधान ) सिद्ध नहीं होती। भोग्य प्रकृतिके अभावमें भोक्ता पुरुष भी सिद्ध नहीं होता। इस प्रकार सांख्याभिमत सभी तत्त्व शून्य हो जाते हैं।

§ १७-१८ सांख्यमत इष्ट विरुद्ध भी है—कथंचित् नित्यत्व साधक अनुमानसे कूटस्थ नित्य पुरुषका विरोध आता है। अनुमान इस प्रकार है

"विवादापन्न पुरुष स्यादनित्य, अनित्यभोगाभिसम्बन्धत्वात्, यदित्थ तदित्थ दृष्टम्, यथा भोगस्वरूपम् ।"

§ १९ दृष्ट तथा 'इष्ट विरुद्ध होनेसे साख्यागम भी प्रमाण नही है, इसलिए उनका धर्मानुष्ठान भी नही बनता । इस प्रकार दृष्टेष्ट विरुद्ध होनेसे साख्यमत सम्यक् नही है ।

[ वैशेषिकशासन-परीक्षा ]

[ पूर्वपक्ष ]

§ १ बुद्धि, सुख, दु ख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, धर्म, अधर्म और सस्कार इन नव आत्म गुणोका-अत्यन्त उच्छेद मोक्ष है । द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष तथा समवाय इन पदार्थोके साधर्म्य और वैधर्म्यका तत्त्वज्ञान मोक्षका कारण है । शैव, पाशुपत आदि दीक्षाग्रहण, जटाधारण त्रिकाल भस्मोद्धूलन आदि तप और अनुष्ठान भी मोक्षके हेतु है ।

§ २-४ द्रव्य नव है—पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल, दिक्, आत्मा और मन । रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, सख्या, परिमाण, पृथक्त्व, सयोग, विभाग, परत्व, अपरत्व, बुद्धि, सुख, दु ख, इच्छा आदि चौबीस गुण है । उत्क्षेपण, अपक्षेपण आदि पाँच कर्म है । पर और अपरके भेदसे सामान्य दो प्रकारका है । नित्य द्रव्योमें रहनेवाला विशेष है । अयुत सिद्ध तथा आधार और आधेयभूत द्रव्योका सम्बन्ध समवाय कहलाता है । इनके साधर्म्य-वैधर्म्यका तत्त्वज्ञान मोक्षका कारण है ।

§ ५-७ तत्त्वज्ञानसे मिथ्याज्ञान दूर हो जाता है, मिथ्याज्ञानके दूर होनेसे तज्जन्य राग-द्वेष, राग-द्वेषकी निवृत्तिसे तज्जन्य काय-वाङ-मनोव्यापाररूप प्रवृत्ति तथा उसके दूर होनेसे कर्म-बन्ध-निवृत्ति हो जाती है । पूर्वोपार्जित कर्मोका नाश भोगनेसे ही होता है अन्यथा नही । इन कर्मोको भोगनेके विषयमे दो मत है—पहलेके अनुसार एक भवमे भी भोगे जा सकते है और दूसरेके अनुसार अनेक भवोमें ।

[ उत्तरपक्ष ]

§ ८-९. यह वैशेषिकशासन प्रत्यक्षविरुद्ध है—वैशेषिकाभिमत अवयव-अवयवी, गुण-गुणी आदिका सर्वथा भेद प्रत्यक्षविरुद्ध है, क्योकि प्रत्यक्षसे अवयव-अवयवी आदि कथचित् अभिन्न प्रतीत होते है ।

§ १०-११ यह कहना उचित नही कि समवायके द्वारा दोनो अर्थान्तर प्रतिभासित होते है, क्योकि प्रत्यक्ष बुद्धिमे ऐसा कभी भी प्रतिभासित नही होता कि 'ये अवयव है, ये अवयवी है और यह उनका समवाय ।'

१२-२६ वैशेषिकाभिमत समवाय सम्बन्ध भी युक्तियुक्त नही, क्योकि इसके माननेमे अनेक दोष आते है । [ इन वाक्य खण्डोमे विस्तारके साथ अनेक उपपत्तियो-द्वारा समवायका खण्डन किया गया है । ]

२७-२८ वैशेषिक मत इष्ट विरुद्ध भी है—वैशेषिकोने ससारको ईश्वरकृत माना है, जो कि अनुमानविरुद्ध है । अनुमान इस प्रकार है—

"नेश्वरस्तन्वादीना कर्ता, अशरीरत्वात्, य एव स एवम्, यथात्मा, तथा चायम्, तस्मात्तथैव ।"

§ २९ 'अशरीरी भी बुद्धि, इच्छा और प्रयत्नके विना कार्य नही कर सकता, इसलिए इन्हीको कारण माननेपर ईश्वर शरीरके विना भी जगत्कर्ता वन सकता है ।' वैशेषिकोका यह मानना उचित नही, क्योकि ईश्वरमे बुद्धि, इच्छा और प्रयत्न भी असभव है । मुक्तात्मामें जिस तरह इनका अभाव है वैसे ही ईश्वरमें भी । इसके अतिरिक्त घट-पट आदि बुद्धिमन्निमित्तक है न कि पृथ्वी, पर्वत आदि ।

§ ३० इतना होनेके वाद भी यदि हठाग्रहमे ईश्वरको कर्ता माना जाये तो प्रश्न होगा कि ईश्वर ससारके प्राणियोको इतना दु ख क्यो देता है, जब कि अच्छे साधु आदि भी किसी प्राणीको दु ख नही

देते तो फिर इतना महान् ईश्वर क्यो दु ख देगा ? ऐसे भयकर दु ख देनेवाला तो कोई राक्षस ही हो सकता है ईश्वर नही।

§ ३१ यदि दु खका कारण कर्मोको माने तो फिर ईश्वरको माननेकी जरूरत नही, कर्म ही शरीरादिके भी कारण हो जायेगे।

३२ यह कहना उचित नही कि अचेतन कर्मोसे तनुकरणादिकी उत्पत्ति कैसे होगी, क्योकि जिस प्रकार मदिरा, मदन, कोद्रव आदिसे उन्माद आदि कार्य उत्पन्न हो जाते है, उसी प्रकार कर्मोसे शरीरादि भी।

§ ३३-३४ वैशेपिकोके द्वारा ईश्वर कर्तृत्व सिद्धिके लिए दिया गया बुद्धिमन्निमित्तत्व हेतु भी ठीक नही, क्योकि यह एक बुद्धिमत् कारणको सिद्ध करता है या अनेकको ? प्रथमपक्षमे हेतु अनैकान्तिक है तथा द्वितीय पक्षमें सिद्धसाधन दोष आता है।

§ ३५ बुद्धिमन्निमित्तत्वको जगत्कर्तृत्व सिद्ध करनेके लिए हेतु माननेपर और भी अनेक दोष आते है। इसलिए ठीक ही कहा है कि वैशेषिकशासन इष्टविरुद्ध भी है। ● ●

## [ नैयायिकशासन-परीक्षा ]

[ पूर्वपक्ष ]

§ १ प्रमाण, प्रमेय, सशय, प्रयोजन आदिके तत्त्वज्ञानमे मोक्ष होता है।

§ २ भक्तियोग, क्रियायोग तथा ज्ञानयोगसे सालोक्य, सारूप्य, सामीप्य तथा सायुज्य मुक्ति होती है।

§ ३-५ महेश्वरमें स्वामी-सेवक भाव रूपसे तच्चित्त होकर जीवनभर उसकी परिचर्या करना भक्ति-योग है, इससे सालोक्य मुक्ति होती है। तप, स्वाध्याय, अनुष्ठान आदि क्रियायोग है। इससे सारूप्य या सामीप्य मुक्ति होती है। परमेश्वर-तत्त्वका अनवरत चिन्तन और पर्यालोचन ज्ञानयोग है, इसके यम नियम आदि आठ अग है, इससे सायुज्य मुक्ति होती है।

[ उत्तरपक्ष ]

§ ६. वैशेपिकशासनमें जिस प्रकार प्रत्यक्ष और अनुमान विरोध ऊपर प्रदर्शित किया गया है उसी तरह उक्त दोनो ही प्रकारका विरोध इस शासनमे भी आता है, अत पुन यहाँ नही दुहराया गया।

§ ७ हाँ, इतना यहाँ विशेष ज्ञातव्य है कि नैयायिकोके द्वारा माने गये पदार्थोमें-से इन्द्रिय, बुद्धि और मन अर्थोपलब्धिके साधक होनेसे प्रमाण-कोटिमें आते है, इस कारण प्रमेयोमें उनका समावेश नही हो सकता। सशयादिको प्रमेयभिन्न माननेपर उनकी व्यवस्था नही बन सकेगी। इसके अतिरिक्त विपर्यय तथा अनध्यवसायकी षोडश पदार्थोसे पृथक् प्रतीति होनेके कारण नैयायिकोकी षोडशपदार्थ व्यवस्था नही बनती।

§ ८ इस प्रकार नैयायिक और वैशेषिक सिद्धान्त दृष्टेष्ट विरुद्ध होनेसे उनका प्रतिपादक आगम भी प्रमाण नही बनता। इसलिए उनका लौकिक तथा वैदिक सभी कथन मिथ्या है। ● ●

## [ मीमासक या भाट्टप्राभाकरशासन-परीक्षा ]

[ पूर्वपक्ष ]

§ १ मीमासकोके मुख्यतया दो सप्रदाय हैं—भाट्ट और प्राभाकर। इनमें भाट्टोकी मान्यता इस प्रकार है—

पृथ्वी, अप्, तेज, वायु, दिक्, काल, आकाश, आत्मा, मन, शब्द और तम ये ग्यारह ही पदार्थ हैं। तदाश्रित गुण, कर्म आदि इन्ही पदार्थोके स्वभाव होनेसे पदार्थान्तर नही है। इस तरह पदार्थोके यथार्थ ज्ञानसे कर्मोका नाश होता है।

§ २ प्राभाकरोकी मान्यता इस प्रकार है—

द्रव्य, गुण, क्रिया, जाति, सख्या, सादृश्य, शक्ति, समवाय और क्रम ये नव ही पदार्थ है। इनमे पृथ्वी आदि द्रव्य है, रूपादि गुण है, उत्क्षेपण आदि क्रिया है, सत्ता, द्रव्यत्व आदि जाति है, एक, दो आदि सख्या है, गोका प्रतियोगी गवयगत और गवयका प्रतियोगी गोगत सादृश्य है, सामर्थ्यको शक्ति कहते है, गुण और गुणी आदिका सम्बन्ध समवाय है, एकके बाद दूसरा, यह क्रम है, ये नव ही पदार्थ है, इनके यथार्थज्ञानसे नि श्रेयस (मोक्ष) की सिद्धि होती है।

§ ३ वेद पढकर, उसके अर्थको जानकर, उसमे बताये गये नित्य, नैमित्तिक, काम्य, निषिद्ध अनुष्ठान-का क्रम निश्चित करके तदनुसार प्रवृत्ति करनेपर स्वर्ग और अपवर्गकी सिद्धि होती है।

§ ४ मुमुक्षुको प्रव्रज्या लेनी ही चाहिए, ऐसा नियम नही है। न्यायपूर्वक धन कमानेवाला, तत्त्व-ज्ञाननिष्ठ, अतिथिप्रिय, श्राद्ध करनेवाला, सत्यवादी गृहस्थ भी मुक्त हो जाता है।

§ ५ भाट्टोके अनुसार मोक्षार्थीको काम्य और निषिद्ध अनुष्ठान नही करना चाहिए। प्राभाकरोके अनुसार करना चाहिए।

[उत्तरपक्ष]

§ ६ यह मीमासक मत दृष्ट ( प्रत्यक्ष ) विरुद्ध है। भाट्ट तथा प्राभाकरोके अनुसार पृथिव्यादि अर्थ सत्तासामान्यके द्वारा जाने जाते है। उन्होने सत्तासामान्यको नित्य, निरवयव, एक और व्यापक माना है। यह प्रत्यक्षविरुद्ध है, क्योकि इस तरहके सामान्यकी कही भी प्रतीति नही होती।

§ ७-८ इसके बाद भी यदि हठाग्रहसे वैसा ही माना जाये तो कहेगे कि एक व्यक्तिमे सर्वात्मना वर्तमान सामान्यकी अन्यत्र वृत्ति नही हो सकती, क्योकि अन्यत्र वृत्तिमे तद्देशगमन आदि जितने भी विकल्प हो सकते है वे सभी दोषयुक्त है। इस तरह अन्य व्यक्तिमे सामान्यके अभावका प्रसग आयेगा। कहा भी है—

"न याति न च तत्रासीदस्ति पश्चान्न चाशवत्।
जहाति पूर्वमाधारमहो व्यसनसन्तति ॥"

§ ९ मीमासकोका कहना है कि यह दोष भेदवादियोके यहाँ ही आ सकते है, मीमासकोने तो सामान्य और व्यक्तिका तादात्म्य माना है, इसलिए उक्त दोष नही। यह कथन ठीक नही है, क्योकि व्यक्तिकी तरह सामान्यके भी साधारण और असाधारण रूप माननेका तथा व्यक्तिकी तरह इसके भी उत्पाद-विनाश माननेका प्रसग आयेगा।

§ १० सामान्यरूपता ही साधारणरूपता नही है। उत्पाद-विनाश भी नही बनते, इस तरह विरुद्ध धर्म-बाधा होनेसे व्यक्ति और इसका भेद हो जायेगा।

§ ११-१६ इस प्रकार अनेक दोषयुक्त होनेसे मीमासकसम्मत सामान्य सिद्ध नही होता। [ इन वाक्य खण्डोमे विस्तारके साथ सामान्यका खण्डन है। ]

## [ ४ ] सत्यशासन-परीक्षा तथा अन्य ग्रन्थ

### [ अ ] जैन ग्रन्थ—

### [ १ ] तत्त्वार्थसूत्र और सत्यशासन-परीक्षा

तत्त्वार्थसूत्र जैन साहित्यके आद्य सस्कृत साहित्यकार आचार्य उमास्वातिकी महान् कृति है। जैन तत्त्वज्ञान, प्रमाण, नय, भूगोल आदिका क्रमबद्ध सुव्यवस्थित विवेचन करनेवाला यह प्रथम सस्कृत ग्रन्थ है। तत्त्वार्थसूत्रपर स्वोपज्ञ[1] भाष्य, पूज्यपादकी सर्वार्थसिद्धि, भट्ट अकलकका तत्त्वार्थवार्तिक, श्रुतसागर सूरिकी तत्त्वार्थवृत्ति आदि अनेक महत्त्वपूर्ण टीकाएँ है। स्वय विद्यानन्दिने तत्त्वार्थसूत्रके एक-एक शब्दका तार्किक शैलीमें विस्तृत विवेचन करनेवाला तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक ग्रन्थ लिखा।

---

१ श्वेताम्बर मान्यताके अनुसार।

सत्यशासन-परीक्षामे बन्धके विषयमें जैनदृष्टिको स्पष्ट करते हुए प्रकारान्तरसे उमास्वातिके सूत्रोंको ही प्रस्तुत किया गया है। तुलनाके लिए देखें—

"स्निग्धरूक्षत्वाद्बन्ध,
न जघन्यगुणानाम्,
गुणसाम्ये सदृशानाम्,
द्व्यधिकादिगुणाना तु।"

[ तत्त्वार्थसू० अ० ५, सू० ३३-३६ ]

"तै ( स्याद्वादिभिः ) परमाणूना स्निग्धरूक्षाणामजघन्यगुणाना द्व्यधिकादिगुणाना विजातीयानां सजातीयानां च सक्तुतोयवत् सन्तप्तजतुखण्डवत् कथचित् स्कन्धाकारपरिणामात्मकस्य सबन्धस्याभ्युपगमात्।"[1]

## [ २ ] आप्तमीमांसा और सत्यशासन-परीक्षा

आप्तमीमासा स्वामी समन्तभद्रकी अमर रचना है। अकलकने इसपर गूढ तर्कशैलीमे अष्टशती नामकी टीका लिखी। विद्यानन्दिने अष्टशतीको पूर्णत अन्तर्हित करके आप्तमीमासापर अष्टसहस्री नामक वृहत् टीका लिखी। विद्यानन्दिकी प्रत्येक रचनापर आप्तमीमासाकी तर्कशैली, भाव और भाषाका स्पष्ट प्रभाव है।

सत्यशासन-परीक्षामें प्रत्येक शासनको दृष्टेष्टविरुद्ध सिद्ध करनेका तर्क विद्यानन्दिको आप्तमीमासाके निम्न पद्यसे प्राप्त हुआ लगता है—

"त्वन्मतामृतवाह्याना सर्वथैकान्तवादिनाम्।
आप्ताभिमानदग्धाना स्वेष्टं दृष्टेन वाध्यते॥"[2]

विद्यानन्दिने इस कारिकामें आये दृष्ट और इष्ट शब्दसे प्रेरणा पाकर सत्यशासन-परीक्षाकी पृष्ठभूमि तैयार की होगी।

विभिन्न प्रसगोपर सत्यशासन-परीक्षामें आप्तमीमासाकी आठ कारिकाएँ उद्धृत है।

पुरुषाद्वैतकी समालोचना करते हुए विद्यानन्दिने जो तर्क उपस्थित किये हैं उनकी साक्षीमे आप्तमीमासाकी चार कारिकाएँ उद्धृत हैं—

[ क ] अद्वैतकी सिद्धि यदि किसी हेतुसे होती है तो हेतु और साध्यका द्वैत हो जायेगा और यदि हेतुके विना ही सिद्धि हो जाती है तो वचनमात्रसे द्वैत क्यो नही हो जायेगा?

१ "हेतोरद्वैतसिद्धिश्चेत् द्वैत स्याद्धेतुसाध्ययो।
हेतुना चेद्विना सिद्धिर्द्वैत वाङ्मात्रतो न किम्॥"[3]

[ आप्तमी० श्लो० २६ ]

अद्वैतैकान्त पक्षमें प्रत्यक्षविरोध दिखाते हुए निम्न श्लोकका प्रमाण दिया है—

२. "अद्वैतैकान्तपक्षेऽपि दृष्टो भेदो विरुद्ध्यते।
कारकाणा क्रियायाश्च नैक स्वस्मात्प्रजायते॥"[4]

[ आप्तमी० श्लो० २४ ]

१. सत्य० वौद्ध० § २७
२ आप्तमी० श्लो० ७
३ सत्य० परमब्रह्म० § २०
४ वही § २०

अद्वैतका निरास करते समय अनुमान विरोध दिखानेके लिए निम्न कारिकाका प्रमाण दिया गया है—

३ "अद्वैत न विना द्वैतादहेतुरिव हेतुना ।
सञ्ज्ञिन प्रतिषेधो न प्रतिषेध्यादृते क्वचित् ॥"[1]

[ आप्तमी० श्लो० २७ ]

प्रत्यक्ष और अनुमानसे विरोध दिखानेके उपरान्त अद्वैतैकान्त पक्षमे विद्यानन्दिने एक और व्यावहारिक कठिनाई यह वतलायी है कि अद्वैतको माननेपर अद्वैतवादियोका धर्मानुष्ठान आदि भी नही बन सकेगा। इसी बातका विवेचन करके आप्तमीमासाकी निम्नकारिकाका प्रमाण दिया है—

४ "कर्मद्वैत फलद्वैत लोकद्वैत च नो भवेत् ।[2]
विद्या विद्याद्वय न स्याद् वन्धमोक्षद्वय तथा ॥"

[ आप्तमी० श्लो० २५ ]

[ ख ] बौद्धशासन-परीक्षामें वृत्तिदोपका निराकरण करते हुए निम्नकारिका उद्धृत की गयी है—

५ "एकस्यानेकवृत्तिर्न भागाभावाद्वहूनि वा ।
भागित्वाद्वास्य नैकत्व दोषो वृत्तेरनार्हते ॥[3]"

[ आप्तमी० श्लो० ६२ ]

[ ग ] साख्यशासन-परीक्षामे कूटस्थ-नित्यताका निरास करते हुए आप्तमीमासाकी दो कारिकाओके अर्धभाग प्रमाणरूपमे उद्धृत किये है—

६. "यदि सत् सर्वथा कार्यं पुवन्नोत्पत्तुमर्हति ।[4]"

[ आप्तमी० श्लो० ३९ ]

७ "यद्यसत्सर्वथा कार्यं तन्माजनि खपुष्पवत् ॥[5]"

[ आप्तमी० श्लो० ४२ ]

[ घ ] वैशेषिकशासन-परीक्षामें समवाय सम्बन्धका निराकरण करनेके प्रसगमें आप्तमीमासाका निम्नश्लोकार्ध उद्धृत है—

८. "कार्यभ्रान्तेरणुभ्रान्ति कार्यलिङ्ग हि कारणम् ।"[6]

[ आप्तमी० श्लो० ६८ ]

## [ ३ ] युक्त्यनुशासन और सत्यशासन-परीक्षा

युक्त्यनुशासन भी स्वामी समन्तभद्रकी कृति है। जैसा कि लिखा जा चुका है, जैन न्यायकी पृष्ठभूमि तैयार करनेवाले इस महान् आचार्यका समस्त चिन्तन विद्यानन्दिका उपजीव्य रहा है।

युक्त्यनुशासनपर विद्यानन्दिने युक्त्यनुशासन टीका या युक्त्यनुशासनालङ्कार नामक टीका लिखी। सत्यशासन-परीक्षामे विभिन्न प्रसंगोपर युक्त्यनुशासनके सात पद्य प्रमाणरूपमें उद्धृत किये गये है—

[ क ] विज्ञानाद्वैतशासन-परीक्षामे बाह्य अर्थका समर्थन करनेके प्रसगमें अनेक उपपत्तियोके साथ

१ वही § ३१
२ वही § ३२
३ सत्य० बौद्ध० § २५
४ सत्य० साख्य० § १२
५ वही § १२
६ सत्य० वैशे० § २४

युक्त्यनुशासनका निम्न पद्य उद्धृत किया गया है—

१. "अनर्थिका साधनसाध्यधीश्चेद्विज्ञानमात्रस्य न हेतुसिद्धि ।
अथार्थवत्त्व व्यभिचारदोषो न योगिगम्य परवादिसिद्धम् ॥"[1]

[ युक्त्यनु० श्लो० १८ ]

[ ख ] चार्वाकशासनमें चार्वाकाभिमत सिद्धान्तोका खण्डन करनेके बाद युक्त्यनुशासनके निम्नलिखित तीन पद्य उद्धृत हैं—

२ "मद्याङ्गवद्भूतसमागमे ज्ञ. शक्त्यन्तरव्यक्तिरदैवसृष्टि ।
इत्यात्मशिश्नोदरपुष्टितुष्टैर्निर्ह्रीभयैर्हामृदवा प्रलब्धा ॥
३ दृष्टे विशिष्टे जननादिहेतौ विशिष्टता का प्रति सत्त्वमेषाम् ।
स्वभावत कि न परस्य सिद्धिरतावकानामपि हा प्रपातः ॥
४ स्वच्छन्दवृत्तेर्जगत स्वभावादुच्चैरनाचारपदेष्वदोषम् ।
निर्घुष्य दीक्षा सममुक्तिमानास्त्वद्दृष्टिवाह्या वत् विभ्रमन्ति ॥"[2]

[ ग ] बौद्धशासन-परीक्षामे स्वलक्षणके विवेचन प्रसगमे युक्त्यनुशासनका निम्न पद्य आया है—

५ "अवाच्यमित्यत्र च वाच्यभावादवाच्यमेवेत्य यथाप्रतिज्ञम् ।
स्वरूपतश्चेत् पररूपवाचि स्वरूपवाचीति वचो विरुद्धम् ॥"[3]

[ युक्त्यनु० श्लो० २९ ]

इसी परीक्षाके एक अन्य प्रसगमें अविसवादी ज्ञानकी प्रमाणताका निरसन करते हुए निम्न पद्य आया है—

६ "प्रत्यक्षबुद्धि क्रमते न यत्र तल्लिङ्गगम्य न तदर्थलिङ्गम् ।
वाचो न वा तद्विषयेण योग का तद्गति कष्टमशृण्वता ते ॥"[4]

[ युक्त्यनु० श्लो० २२ ]

[ घ ] वैशेषिकशासन परीक्षामे समवाय सम्बन्धके विषयमे विचार करते समय युक्त्यनुशासनका निम्न पद्य दो बार उद्धृत किया गया है—

७ "अभेदभेदात्मकमर्थतत्त्व तव स्वतन्त्रान्यतरत्खपुष्पम् ।
अवृत्तिमत्त्वात् समवायवृत्तेस्ससर्गहाने सकलार्थहानि ॥"[5]

[ युक्त्यनु० श्लो० ७ ]

## [ ४ ] न्यायविनिश्चय और सत्यशासन-परीक्षा

न्यायविनिश्चय जैन न्यायके प्रस्थापक आचार्य भट्ट अकलककी कृति है। धर्मकीर्तिके प्रमाणवार्तिककी तरह इस ग्रन्थकी रचना गद्य-पद्यमे की गयी थी, किन्तु पूरा ग्रन्थ अभीतक उपलब्ध नही हुआ। पद्य भागपर वादिराजकी न्यायविनिश्चयविवरण नामक टीका है, उसी टीकामे से पद्योका सकलन करके प० महेन्द्रकुमारजी न्यायाचार्यने इसका सम्पादन किया था।[6]

विद्यानन्दिने अकलकके सभी शास्त्रोका अन्त प्रविष्ट अध्ययन किया था तथा अपने साहित्यका उपजीव्य भी उन्हे बनाया, इसलिए [वि]द्यानन्दिके ग्रन्थोपर अकलकके शास्त्रोकी छाप अस्वाभाविक नही है।

---

१ सत्य० विज्ञ ० § ११
२ सत्य० चार्वाक० § १९
३. सत्य० बौद्ध० ४१
४ वही § १७
५ सत्य० वैशे० § १८, २५
६. भारतीय ज्ञानपीठ, काशी-द्वारा प्रकाशित ।

सत्यशासन-परीक्षामें न्यायविनिश्चयकी निम्न कारिका भट्ट अकलकके नामोल्लेखके साथ उदधृत की गयी है—

"तदुक्त भट्टाकलङ्कदेवै —
इन्द्रजालादिषु भ्रान्तिमीरयन्ति न चापरम् ।
अपि चाण्डालगोपालबाललोलविलोचन ॥"[1]

[ न्यायविनि० श्लो० ११५२ ]

परमब्रह्माद्वैतवादीने भेदावभासी प्रत्यक्षको इन्द्रजाल आदिकी तरह भ्रान्त कहकर अद्वैतको सिद्ध करनेके लिए जो तर्क उपस्थित किया उसका निरसन करते हुए भेदावभासी प्रत्यक्ष तथा इन्द्रजाल आदि प्रत्यक्षका परस्पर भेद दिखाते हुए विद्यानन्दिने उपर्युक्त कारिका उपन्यस्त की है ।

## [ ५ ] लघीयस्त्रय और सत्यशासन-परीक्षा

लघीयस्त्रय भी भट्ट अकलककी दार्शनिक कृति है । सस्कृत पद्योके साथ स्वोपज्ञ विवृति सहित लिखे गये इस ग्रन्थमे प्रमाण, नय और प्रवचनका विवेचन किया गया है ।

लघीयस्त्रयपर आचार्य प्रभाचन्द्रकी 'न्यायकुमुदचन्द्र' नामक विस्तृत टीका है जिसे लघीयस्त्रयालकार भी कहते है ।

सत्यशासन-परीक्षामे लघीयस्त्रयका निम्न पद्य भट्ट अकलकके नामोल्लेखके साथ उद्धृत किया गया है—

"तथैवोक्त भट्टाकलङ्कदेवै —
यथैक भिन्नदेशार्थान् कुर्याद्व्याप्नोति वा सकृत् ।
तथैक भिन्नकालार्थान् कुर्याद्व्याप्नोति वा क्रमात् ॥"[2]

[ लघीय० श्लो० ३७ ]

बौद्धशासन-परीक्षाके प्रसगमें सामान्यका विवेचन करते समय उपर्युक्त पद्य प्रमाणरूपसे उद्धृत किया है ।

## [ ६ ] सिद्धिविनिश्चय और सत्यशासन-परीक्षा

भट्ट अकलककी महान् दार्शनिक कृतियोमे सिद्धिविनिश्चय अनन्य कृति है । मूल ग्रन्थके प्राप्त न हो सकनेके बाद भी स्व० डॉ० प० महेन्द्रकुमारजी न्यायाचार्यने सिद्धिविनिश्चय टीकाके आधारपर अथक परिश्रम करके मूल ग्रन्थका सयोजन करके पूर्ण समृद्ध सस्करण तैयार किया था ।[3]

सिद्धिविनिश्चयमें विभिन्न १२ प्रकरणोमे अनेक दार्शनिक विषयोका विवेचन किया गया है ।

विद्यानन्दिने नि सदेह अकलकके अन्य ग्रन्थोकी तरह सिद्धिविनिश्चयका भी गहन अध्ययन किया होगा । सत्यशासन-परीक्षामें इसका एक पूर्ण पद्य तथा एक आधा पद्य दो प्रसगोपर उद्धृत है ।

[क] पुरुषाद्वैत या परमब्रह्माद्वैतशासन-परीक्षामें अविद्याका विचार करते समय अकलकके नामोल्लेख-के साथ निम्न श्लोकार्ध उद्धृत किया है—

"यथा यत्राविसवादस्तथा तत्र प्रमाणता ।"[4]

[ सिद्धिवि० १११९ ]

इस पद्यका पूर्वार्ध निम्न प्रकार है—

"प्रत्यक्ष विशद ज्ञान प्रसख्याक्षेतरादिषु ।"

[ सिद्धिवि० १११९ ]

१. सत्य० परमब्रह्म० § १५

२ सत्य० बौद्ध० ३१

३ भारतीय ज्ञानपीठ, काशीसे दो भागोंमें प्रकाशित ।

४ सत्य० परमब्रह्म० § ३७

[ ख ] बौद्धशासन-परीक्षामे ज्ञानका अविसवादित्व समर्थन करते हुए 'तदुक्तम्' कहकर सिद्धि-विनिश्चयकी निम्न पद्य उद्धृत किया है—

"विषदर्शनवत्सर्वमज्ञस्याकल्पनात्मकम् ।
दर्शनं न प्रमाण स्यादविसवादहानित ॥"[1]

[ सिद्धिवि० १।२४ ]

इस पद्यको प० महेन्द्रकुमारजीने टीकासे निम्नरूपमे सकलित किया है—

"विषदर्शनवदज्ञस्य दर्शनमविकल्पकम् ।
न स्यात्प्रमाण सर्वमविसंवादहानित ॥[2]

यद्यपि अर्थकी दृष्टिसे दोनो पद्योमे कोई विशेष अन्तर नहीं है तो भी निश्चय ही विद्यानन्दिको अकलक-का मूल पद्य प्राप्त रहा होगा ।

## [ ७ ] यशस्तिलक और सत्यशासन-परीक्षा

यशस्तिलक सोमदेवसूरि ( ९५९ ई० ) का महान् सस्कृत ग्रन्थ है। इसमें यशोधरकी कथाके माध्यमसे कला, साहित्य, सस्कृति, इतिहास, धर्म, न्याय, दर्शन आदि अनेक विषयोका महत्त्वपूर्ण विवेचन किया गया है।

सोमदेवने यद्यपि न तो विद्यानन्दिका ही उल्लेख किया है और न सत्यशासन-परीक्षाका ही, किन्तु सोमदेवने चार्वाकमतके खण्डनमे जो तर्क दिये है वे स्पष्ट रूपसे सत्यशासन-परीक्षामें विद्यमान है। तुलना कीजिए—

[ क ] यशस्तिलक—

"सत्य न धर्म क्रियते यदि स्याद्गर्भावसानान्तर एव जीवः ।
न चैवम्—
जातिस्मराणामथ रक्षसा च दृष्टे पर किं न समस्ति लोके ।

[ उत्त० ९२ ]

सत्यशासन-परीक्षा—

"मृताना केचिद् रक्षोयक्षादिकुलेषु स्वयमुत्पन्नत्वेन कथयता दर्शनात्, केषाचिद् भवस्मृतेरुपलम्भाच्च ।"

[ चार्वाक० § १८ ]

[ ख ] यशस्तिलक—

"भूतात्मक चित्तमिद च मिथ्या स्वरूपभेदात्पवनावनीव"

[ उत्त० ९३ ]

सत्यशासन-परीक्षा—

"भूतचैतन्ययो · अभेदे शरीराकारपरिणतावनि-वन-पवन-सख पवनामप्येकत्वप्रसङ्गात् ।"[3]

[ चार्वा० § १७ ]

[ ग ] यशस्तिलकमे निम्न दो पद्य नीलपटके नामसे उद्धृत किये गये है, जो कि सत्यशासन-परीक्षामे भी पाये जाते है ।

१. सत्य० बौद्ध० § १५
२ सिद्धिवि० १।२४
३ विशेष विवरण—यश० उत्त० पृ० २७२, सत्य०, चार्वा० § १७

"स्त्रीमुद्रां झषकेतनस्य महती सर्वार्थसपत्करी,
ये मोहादवधीरयन्ति कुधियो मिथ्याफलान्वेषिण. ।
ते तेनैव निहत्य निर्दयतर मुण्डीकृता लुञ्चिता
केचित्पञ्चशिखीकृताश्च जटिन कापालिकाश्चापरे ॥
पयोधरमरालसा स्मरविघूर्णिताद्धेक्षणा,
क्वचित्सलयपञ्चमोच्चरितगीतझङ्कारिणी ।
विहाय रमणीरमूरपरमोक्षसौख्याथिना-
महो जडिमडिण्डिमो विफलभाण्डपाखण्डिनाम् ॥"[1]

इनमे-से पहला पद्य भर्तृहरिके शृङ्गारशतकमे पाया जाता है।[2]

[ घ ] निम्न पद्य भी सत्यशासन-परीक्षा तथा यशस्तिलक दोनोमे पाया जाता है—

"तदहर्जस्तनेहातो रक्षो दृष्टेर्भवस्मृतेः ।
भूतानन्वयनात्सिद्ध[3] प्रकृतिज्ञ सनातन ॥"[4]

[ ङ ] चार्वाक सिद्धान्तोको विद्यानन्दिने जिस तरह उपन्यस्त किया है ठीक उसी तरह सोमदेवने भी।[5] नि सदेह सोमदेवने विद्यनन्दिके ग्रन्थोका गहन अध्ययन किया होगा अन्यथा भाव, भाषा और अर्थका इतना साम्य सम्भव न था ।

## [ आ ] जैनेतर ग्रन्थ—

### [ १ ] छान्दोग्योपनिषद् और सत्यशासन-परीक्षा

विद्यानन्दिने छान्दोग्योपनिषद्के निम्न लिखित दो वाक्य सत्यशासन-परीक्षामें उद्धृत किये है—

१ "एकमेवाद्वितीय ब्रह्म"[6] [ छान्दो० ६।२।१ ]

परमब्रह्माद्वैतशासन-परीक्षाके पूर्वपक्षमे परमब्रह्मकी अद्वैतता सिद्ध करनेके लिए यह वचन प्रमाणत्वेन उपन्यस्त किया गया है ।

२ "अशरीर वा वसन्त न प्रियाप्रिये स्पृशत ।"[7] [ छान्दो० ८।१२।१ ]

वैशेषिकशासन-परीक्षामें ईश्वर कर्तृत्वका विचार करनेके प्रसगमें यह वाक्य उद्धृत किया गया है ।

### [ २ ] मैत्र्युपनिषद् और सत्यशासन-परीक्षा

सत्यशासन-परीक्षाके परमब्रह्माद्वैत प्रकरणमे मैत्र्युपनिषद्का निम्न वाक्य उद्धृत किया गया है—

"सर्वं वै खल्विद ब्रह्म"[8] [ मैत्र्यु० ४।६ ]

यद्यपि यह वाक्य अद्वैतकी सिद्धिके लिए ही प्रयुक्त होता है, फिर भी विद्यानन्दिने इसे द्वैतसिद्धिके समर्थनमें उद्धृत किया है । विद्यानन्दिका तर्क यह है कि 'सर्वम्' अर्थात् ससार तो प्रसिद्ध है, किन्तु 'ब्रह्म' प्रसिद्ध नही है, इस तरह प्रसिद्ध और अप्रसिद्धका द्वैत हो जायेगा ।

---

१. सत्य०, चार्वाक० § ४, यश० उत्त०, पृ० २५२
२ शृङ्गार० श्लो० ७९
३ 'जीव' यश० ।
४ सत्य०, चार्वाक० § १८, यश० उत्त० २४७
५. विशेष विवरण—यश० उ० पृ० २५२-५३, सत्य० चार्वाक० § १-२
६ सत्य० परमब्रह्म० § ५
७ सत्य० वैशे० § २७
८. सत्य० परमब्रह्म० § २४

[ ३ ] बृहदारण्यक और सत्यशासन-परीक्षा

बृहदारण्यकका निम्न वाक्य सत्यशासन-परीक्षामे उद्धृत किया गया है—

"आत्मा वा रे द्रष्टव्य श्रोतव्योऽनुमन्तव्यो निदिध्यासितव्यः ।"[1]

[ बृहदा० २।४।५ ]

परमब्रह्माद्वैतशासन-परीक्षाके प्रकरणमे मोक्ष और उसके उपायोका वर्णन करते हुए श्रवण, मनन और ध्यानका विवेचन किया गया है, वहीपर उपर्युक्त वचनको 'तथैव श्रुति' कहकर प्रमाण रूपसे उद्धृत किया गया है।

[ ४ ] अमृतविन्दु उपनिषद् और सत्यशासन-परीक्षा

सत्यशासन-परीक्षाके परमब्रह्माद्वैत प्रकरणमे पूर्वपक्षके रूपमे ब्रह्माद्वैतका विवेचन करते हुए अमृतविन्दु उपनिषद्का निम्न वाक्य 'तदुक्तम्' कहकर प्रमाण रूपसे उद्धृत किया गया है—

"एक एव तु भूतात्मा भूते भूते व्यवस्थित ।
एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचन्द्रवत् ॥"[2]

[ अमृतवि० उप० पृ० १२, पृ० १५ ]

[ ५ ] महाभारत और सत्यशासन-परीक्षा

महाभारत भारतीय साहित्यका अतिविश्रुत शास्त्र है। ज्ञान-विज्ञानके इस विशालकाय ग्रन्थसे विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामे एक पद्य उद्धृत किया है—

"तर्कोऽप्रतिष्ठ श्रुतयो विभिन्ना
नासौ मुनिर्यस्य वच प्रमाणम् ।
धर्मस्य तत्त्व निहित गुहाया
महाजनो येन गत स पन्था ॥"[3] [ महाभारत ]

चार्वाकशासनके पूर्वपक्षमें आगम, तर्क और धर्म आदिके अभावकी स्थापना करते हुए चार्वाकोकी ओरसे प्रमाणके रूपमे उपर्युक्त पद्य 'तदुक्तम्' कहकर उद्धृत किया गया है।

[ ६ ] भगवद्गीता और सत्यशासन-परीक्षा

महाभारतका विशिष्ट अग भगवद्गीता एक सारभूत ग्रन्थ है। वैदिक मन्तव्योका प्रतिनिधित्व करनेपर भी गीता अपने-आपमे एक स्वतन्त्र दर्शन प्रस्तुत करती है। विद्यानन्दिने गीतासे निम्न पद्य उद्धृत किया है—

"ऊर्ध्वमूलमध शाखमश्वत्थ प्राहुरव्ययम् ।
छन्दासि यस्य पर्णानि यस्त वेद स वेदवित ॥"[4] [ भगवद्गी० १५।१ ]

यह पद्य अद्वैतकी सिद्धिके लिए सत्यशासन-परीक्षाके परमब्रह्माद्वैत प्रकरणमे उद्धृत किया गया है।

[ ७ ] ब्रह्मसूत्र और सत्यशासन-परीक्षा

बादरायणका ब्रह्मसूत्र अद्वैतदर्शनका महान् ग्रन्थ है। इसमे अद्वैतका सागोपाग विवेचन किया गया है। विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामें परमब्रह्माद्वैतके पूर्वपक्षका प्रतिपादन करनेके प्रसगमें ब्रह्मसूत्रका निम्न सूत्र बादरायणके नामके साथ प्रमाण रूपमे उद्धृत किया है।

"तथैवोक्त भगवता बादरायणेन—
जन्माद्यस्य यत "[5]

[ ब्रह्मसू० १।१।२ ]

---

१. सत्य० परमब्रह्म० § ११
२. सत्य० परमब्रह्म० § ६
३ सत्य० चार्वाक० § २
४ सत्य० परमब्रह्म० २३
५ सत्य० परमब्रह्म० § ७

ब्रह्माद्वैतवादी ससारकी उत्पत्ति ब्रह्मसे ही मानते है। दूसरे शब्दोमे उसे वे ब्रह्मका विवर्त कहते हैं। यही बात प्रतिपादित करके उपर्युक्त सूत्रका प्रमाण दिया गया है।

[ ८ ] साख्यकारिका और सत्यशासन-परीक्षा

ईश्वरकृष्णकृत साख्यकारिका साख्यदर्शनका महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। सस्कृत पद्योमे साख्य सिद्धान्तोका समग्र विवेचन करनेवाला अपने ढगका यह अनूठा ग्रन्थ है।

सत्यशासन-परीक्षामे विद्यानन्दिने साख्यकारिकाकी चार कारिकाएँ साख्यशासनके प्रसगमें उद्धृत की है।

प्रकृतिके स्वरूपका प्रतिपादन करते हुए 'सत्त्वरजस्तमसा साम्यावस्था प्रकृति' इस कथनकी साक्षीमें निम्न कारिका उद्धृत की है—

१ "सत्त्व लघु प्रकाशकमिष्टमवष्टम्भक चलं च रज ।
गुरुवरणकमेव तम साम्यावस्था भवेत्प्रकृति. ॥"[1]

[ सांख्यका० १३ ]

इस कारिकामे गुणोके स्वरूपके विषयमें जो विचार किया गया है उनका भी आगे गद्यमे विवेचन किया गया है।

साख्य मत सृष्टिक्रमका विवेचन करनेके प्रसगमे निम्न कारिका उद्धृत है—

२ "प्रकृतेर्महास्ततोऽहकारस्तस्माद्गणश्च षोडशक. ।
तस्मादपि षोडशकात् पञ्चभ्य· पञ्चभूतानि ॥"[2]

[ सांख्यका० २२ ]

इस कारिकाके विवेचनमें प्रकृतिके प्रधान और बहुधान नाम, महत् और अहकारका स्वरूप, पञ्च तन्मात्रा, पञ्च ज्ञानेन्द्रियाँ, पञ्च कर्मेन्द्रियाँ, मन तथा पञ्च भूतोकी सम्यक् व्याख्या की गयी है।

साख्याभिमत पुरुषके स्वरूपका निरूपण करते हुए निम्न कारिका उद्धृत है—

३ "मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्या प्रकृतिविकृतय पञ्च ।
षोडशकश्च विकारो न प्रकृतिर्न विकृति पुरुष ॥"[3]

[ सांख्यका० ३ ]

साख्याभिमत कूटस्थनित्यताका निरास करते हुए प्रसगवश सत्कार्यवादका समर्थन करनेवाली निम्न कारिका उद्धृत की है—

४ "असदकरणादुपादानग्रहणात् सर्वसम्भवाभावात् ।
शक्तस्य शक्यकरणात् कारणभावाच्च सत्कार्यम् ॥"[4]

[ सांख्यका० ९ ]

[ ९ ] न्यायसूत्र और सत्यशासन-परीक्षा

न्यायसूत्र न्याय और वैशेषिक सिद्धान्तोका विवेचन करनेवाला एक महत्त्वपूर्ण सूत्र ग्रन्थ है। इसपर वात्स्यायनका न्यायभाष्य तथा उद्योतकरका न्यायवार्तिक महत्त्वकी टीकाएँ हैं।

विद्यानन्दिने अपने ग्रन्थोमें न्यायसूत्रके अनेक सूत्रोको उद्धृत किया है। सत्यशासन-परीक्षामें नैयायिक तथा वैशेषिकशासनोके प्रसगमे न्यायसूत्रके चार सूत्र उद्धृत किये गये है—

---

१. सत्य० साख्य० § १
२ वही, § २
३ वही, § ४
४ वही, § १२

१. "प्रमाणप्रमेयसशयप्रयोजनदृष्टान्तसिद्धान्तावयवतर्कनिर्णयवादजल्पवितण्डा-
हेत्वाभासच्छलजातिनिग्रहस्थानानां तत्त्वज्ञानान्नि.श्रेयसाधिगम ।"[1]
[ न्यायसू० १।१।१ ]

यह सूत्र नैयायिकशासनके पूर्वपक्षमें नैयायिकाभिमत सामग्रीको प्रस्तुत करनेके ध्येयसे उद्धृत किया गया है।

२ "दु खजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदन्तराभावादपवर्ग ।"[2]
[ न्यायसू० १।१।२ ]

यह सूत्र वैशेषिकाभिमत मोक्षके स्वरूपका प्रतिपादन करते हुए वैशेषिकशासनके पूर्वपक्षमें उद्धृत किया गया है ।

३. "युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम् ।"[3] [ न्यायसू० १।१।१६ ]

यह सूत्र वैशेषिक दर्शनके समवाय सिद्धान्तका निरसन करनेके प्रसगमें उद्धृत किया गया है ।

४ "यत्सिद्धावन्यप्रकरणसिद्धि सोऽधिकरणसिद्धान्त ।"[4] [ न्यायसू० १।१।३० ]

यह सूत्र वैशेषिकशासनमे ईश्वरकर्तृत्वका विचार करते समय प्रसगवश अधिकरणसिद्धान्तके स्वरूप-को द्योतित करनेके लिए उद्धृत किया गया है ।

उपर्युक्त चारो ही सूत्रोंके साथ न तो ग्रन्थका नाम आया है न कर्ताका ।

### [ १० ] सौन्दरनन्द और सत्यशासन-परीक्षा

सौन्दरनन्द महाकाव्य बौद्धदर्शन तथा सस्कृत-माहित्यका एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है । साहित्यकी रस और अलकारपूर्ण शैलीमें अश्वघोषने सर्वप्रथम बौद्ध चिन्तनको जनमानस तक पहुँचानेका प्रयत्न किया ।

विद्यानन्दिने सौन्दरनन्दके निम्नलिखित दो पद्य सत्यशासन-परीक्षामें उद्धृत किये हैं—

१ "दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम् ।
दिश न काचिद्विदिश न काचित् स्नेहक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥
२ जीवस्तथा निर्वृतिमभ्युपेतो नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम् ।
दिश न काचिद्विदिश न काचित् मोहक्षयात्केवलमेति शान्तिम् ॥"[5]
[ सौन्दर० सर्ग १६, श्लो० २८, २९ ]

उपर्युक्त दोनों पद्य बौद्धाभिमत मोक्षका विवेचन करनेके लिए बौद्धशासन-परीक्षाके पूर्वपक्षमें प्रमाण रूपसे 'तदुक्तम्' कहकर उद्धृत किये गये हैं ।

### [ ११ ] प्रशस्तपादभाष्य और सत्यशासन-परीक्षा

प्रशस्तपादभाष्य कणादके वैशेषिकसूत्रपर आचार्य प्रशस्तपाद-द्वारा लिखा गया भाष्य है । इसमें विस्तारके साथ वैशेषिक सिद्धान्तोका विवेचन किया गया है । प्रशस्तपादभाष्यपर व्योमशिवाचार्यकी व्योमवती टीका है । इस टीकाके साथ भाष्य भी सूत्रग्रन्थ-सा बन गया है ।

सत्यशासन-परीक्षामें विद्यानन्दिने प्रशस्तपादभाष्यके अनेक सूत्र वैशेषिकदर्शनके प्रकरणमें उद्धृत किये है ।[6]

### [ १२ ] शृङ्गारशतक और सत्यशासन परीक्षा

महाकवि भर्तृहरिके तीन शतक १. नीतिशतक, २ शृङ्गारशतक, ३ वैराग्यशतक प्रसिद्ध हैं ।

१ सत्य० नैया० § १
२. सत्य० वैशे० § ४
३ वही § २४
४. वही § २५
५ सत्य० बौद्ध० § ५
६ सत्य० वैशे० § १-३, प्रश० भा० पृ० ६,८,१०-१६

विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामे श्रृङ्गारशतकका निम्न पद्य उद्धृत किया है—

"स्त्रीमुद्रां कुसुमायुधस्य जयिनी सर्वार्थसपत्करीम्,
ये मूढा प्रविहाय यान्ति कुधियो मिथ्याफलान्वेषिण ।
ते तेनैव निहत्य निर्दयतरं नग्नीकृता मुण्डिता,
केचित्पञ्चशिखीकृताश्च जटिला कापालिकाश्चापरे ॥"[1]

[ शृङ्गारशतक ७९ ]

चार्वाक सिद्धान्तोका प्रतिपादन करते हुए इस पद्यको अन्य पद्योके साथ 'तथैवोक्तम्' कहकर उद्धृत किया गया है ।

## [ १३ ] मीमासा-श्लोकवार्तिक और सत्यशासन-परीक्षा

मीमासकधुरीण कुमारिलभट्टका मीमासा-श्लोकवार्तिक मीमासादर्शनका मूर्धन्य ग्रन्थरत्न है । सस्कृतके अनुष्टुप् पद्योमें मीमासादर्शनके सिद्धान्तोका तर्कशैलीमे सागोपाग विस्तृत विवेचन करनेवाला अपनी कोटिका यह अकेला ग्रन्थ है । विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामे मीमासासिद्धान्तोका तो खण्डन किया ही है, खास इस ग्रन्थकी कारिकाओको उद्धृत करके उनका भी खण्डन किया है । विभिन्न प्रसगोपर मीमासाश्लोकवार्तिक-की पाँच कारिकाओको उद्धृत किया गया है—

पुरुषाद्वैतशासन-परीक्षामें प्रत्यक्षसे पुरुषाद्वैतकी सिद्धि करते हुए निर्विकल्पकप्रत्यक्षको परमब्रह्मका साधक बताया गया है तथा ज्ञानकी निर्विकल्पताके लिए मीमासा-श्लोकवार्तिकका निम्न पद्य उद्धृत किया है—

१. "अस्ति ह्यालोचनज्ञान प्रथम निर्विकल्पकम् ।
बालमूकादिविज्ञानं सदृश शुद्धवस्तुजम् ॥"[2]

[ मी० श्लो०, प्रत्यक्ष० श्लो० १२० ]

इसी प्रसगमे सामान्यका खण्डन करते हुए दूसरा निम्न पद्य आया है—

२ "निर्विशेषं न सामान्य भवेत्खरविषाणवत् ।[3]
सामान्यरहितत्वाच्च विशेषास्तद्वदेव हि ॥"[4]

[ वही आकृति० श्लो० १० ]

मीमासाशासन-परीक्षामें विभिन्न प्रसगोपर निम्न तीन पद्य हैं—

३ "तस्मात् पिण्डेषु गोबुद्धिरेकगोत्वनिबन्धना ।
गवाभासैकरूपाभ्यामेकगोपिण्डबुद्धिवत् ॥"

[ वही वन० श्लो० ४४, ४५ ]

४ "न शाबलेयाद्गोबुद्धिस्ततोऽन्यालम्बनापि वा ।
तदभावेऽपि सद्भावाद् घटे पार्थिवबुद्धिवत् ॥"

५ "मोक्षार्थी न प्रवर्तेत तत्र काम्यनिषिद्धयो ।
नित्यनैमित्तिके कुर्यात् प्रत्यवायजिहासया ॥

[ वही सब० श्लो० ११० ]

## [ १४ ] प्रमाणवार्तिक और सत्यशासन-परीक्षा

प्रमाणवार्तिक बौद्धदर्शनके प्रस्थापक आचार्य धर्मकीर्तिका महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है । बौद्धन्यायको न्यायशास्त्र-की समुन्नत वेदिकापर लानेका कार्य अकेला प्रमाणवार्तिक कर सकता है । न्यायकी प्रौढ एव तार्किक भाषा

१ सत्य० चार्वाक० § ३
२ सत्य० परमब्रह्म० § १७
३ शशविषाणवत्, इति पाठभेद ।
४ वही § १७

व शैलीमे बौद्धचिन्तनकी सविस्तर और सागोपाग व्याख्या करनेवाला यह ग्रन्थ भारतीय दर्शनोको महत्त्वपूर्ण देन है।

सत्यशासन-परीक्षामे विद्यानन्दिने प्रमाणवार्तिकमे प्रतिपादित सिद्धान्तोका खण्डन किया है। बौद्ध-शासन-परीक्षाके प्रसगमें प्रमाणरूपमें प्रमाणवार्तिकके निम्न वाक्य उद्धृत किये गये है—

१. "अभिप्रायनिवेदनादविसवादनम्।"[1] [प्र० वा० ११३]

परमाणु प्रत्यक्षका विचार करते हुए निर्विकल्पक प्रत्यक्षको अविसवादविकल होनेसे अप्रमाण बताया गया है, इसी प्रसगमें प्रमाणवार्तिकके एक पद्यका यह अन्तिम चरण उद्धृत किया है।

२ "शुक्तौ वा रजताकारो रूपसादृश्यदर्शनात्॥"

## [१५] न्यायविन्दु और सत्यशासन-परीक्षा

न्यायविन्दु भी बौद्ध दार्शनिक आचार्य धर्मकीर्तिकी कृति है। सम्पूर्ण बौद्धन्यायका सक्षेपमे परिचय करा देनेवाला यह ग्रन्थ न्यायशास्त्रमे महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामे न्याय-विन्दुका एक सूत्र उद्धृत किया है—

"प्रत्यक्ष कल्पनापोढमभ्रान्तम्।"[2] [न्यायवि० ११४]

बौद्धशासन-परीक्षाके उत्तरपक्षमे परमाणुप्रत्यक्षका खण्डन करते हुए प्रसगवश उपर्युक्त सूत्र उद्धृत हुआ है।

## [१६] हेतुविन्दुटीका और सत्यशासन-परीक्षा

हेतुविन्दु-प्रकरण बौद्ध दार्शनिक धर्मकीर्तिकी रचना है। इसीपर अर्चटने हेतुविन्दुटीका नामक टीका लिखी। इसमें आयी हुई निम्नलिखित चार कारिकाएँ विद्यानन्दिने 'तदुक्तम्' कहकर मीमासाशासन-परीक्षामे उद्धृत की है—

"तादात्म्य चेन्मत जातेर्व्यक्तिजन्मन्यजातता।
नाशेऽनाशश्च केनेष्टस्तद्वच्चानन्वयो न किम्॥
व्यक्तिजन्मन्यजाता चेदागता नाश्रयान्तरात्।
प्रागासीन्न च तद्देशे सा तया सगता कथम्॥
व्यक्तिनाशे न चेन्नष्टा गता व्यक्त्यन्तर न च।
तच्छून्ये न स्थिता देशे सा जाति क्वेति कथ्यताम्॥
व्यक्तेर्जात्यादियोगेऽपि यदि जातेः स नेष्यते।
तादात्म्य कथमिष्ट स्यादनुपप्लुतचेतसाम्॥[3]

## [१७] प्रमाणवार्तिकालंकार और सत्यशासन-परीक्षा

प्रमाणवार्तिकालकार धर्मकीर्तिके प्रमाणवार्तिकपर लिखा गया सस्कृत भाष्यग्रन्थ है। इसके रचयिता प्रज्ञाकरगुप्तने धर्मकीर्तिके द्वारा प्रमाणवार्तिकमे चर्चित सभी मन्तव्योका विस्तारके साथ विवेचन किया है।

सत्यशासन-परीक्षामे विद्यानन्दिने विज्ञानाद्वैत-परीक्षामे प्रज्ञाकरगुप्त-द्वारा चर्चित विज्ञानमात्रका विस्तारसे खण्डन किया है। निम्नलिखित अनुमान वाक्यको उद्धृत भी किया है—

"सर्वे प्रत्यया निरालम्बना, प्रत्ययत्वात्,

१ सत्य० बौद्ध० § ९

२ सत्य० बौद्ध० § ७

३ मीमा० § १०, हेतुबि० टी०, पृ० ३२

स्वप्नप्रत्ययवत्"[1]

[ प्रमाण० वार्तिकाल० पृ० ३५९ ]

[ १८ ] तत्त्वसंग्रह और सत्यशासन-परीक्षा

शान्तरक्षितका तत्त्वसंग्रह बौद्धदर्शनके महत्त्वपूर्ण ग्रन्थोंमें-से है। इसमें सभी भारतीय दर्शनोंको पूर्व-पक्षके रूपमें प्रस्थापित करके उनका खण्डन किया गया है। विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामें तत्त्वसंग्रहसे चार्वाक दर्शनके प्रसंगमें निम्न पद्य उद्धृत किया है—

"सुगतो यदि सर्वज्ञ कपिलो नेति का प्रमा।
तावुभौ यदि सर्वज्ञौ मतभेदस्तयो कथम् ॥"[2]

[ तत्त्वसंग्रह ३१४९ ]

[ १९ ] ब्रह्मसिद्धि और सत्यशासन-परीक्षा

ब्रह्मसिद्धि आचार्य मण्डनमिश्रकी कृति है। विद्यानन्दिने इसका 'आहुर्विधातृप्रत्यक्षम्' इत्यादि पद्य सत्यशासन-परीक्षाके परमब्रह्माद्वैत प्रकरणमें उद्धृत किया है।[3]

[ २० ] संबन्धवार्तिक और सत्यशासन-परीक्षा

संबन्धवार्तिक सुरेश्वर मिश्र-द्वारा रचित वेदान्त सिद्धान्तोंका विवेचन करनेवाली एक महत्त्वपूर्ण कृति है। विद्यानन्दिने सत्यशासन-परीक्षामें इसके आठ पद्योंको परमब्रह्माद्वैत-परीक्षाके प्रकरणमें उद्धृत किया है।[4] इन पद्योंमें नाना विकल्पोंके साथ अविद्याको सिद्ध करनेका प्रयत्न किया गया है।

## [ १ ] ग्रन्थकार-परिचय

### विद्यानन्दि और उनका युग

विद्यानन्दिने अपने विषयमें कहीं कोई स्पष्ट जानकारी नहीं दी। उनके शास्त्रोंका अन्त परिशीलन करनेपर हम इस निष्कर्षपर पहुँचते हैं कि—

आचार्य विद्यानन्दिका आविर्भाव भारतीय दर्शनोंके उस स्वर्ण-कालमें हुआ था जब न्यायशास्त्र अपने पूर्ण यौवनकी उत्ताल तरंगोंमें मदमाता झूम रहा था। न्यायशास्त्रकी अनेक मान्यताएँ स्थिर हो चुकी थीं। शास्त्रकारोंका उद्देश्य स्पष्ट हो गया था तथा पूर्वाचार्योंने प्रगतिकी एक लम्बी मंजिल तय कर ली थी।

विद्यानन्दिने पाया कि वैदिक, बौद्ध और जैन-न्यायके परस्पर तार्किक घात-प्रतिघातसे मँजकर प्रत्येक दर्शनके अनेक सिद्धान्त स्थिर, निश्चित और सुव्यवस्थित हो गये हैं। जैनदर्शनके जो मूल्य आगमोंमें निर्धारित किये गये थे उनका दोहन करके गृद्धपिच्छाचार्य उमास्वातिने तत्त्वार्थसूत्रमें उनका संकलन किया था। समन्तभद्र और सिद्धसेनने शुद्ध तार्किक शैलीमें उनकी प्रतिष्ठा करनेका सूत्रपात किया। उधर दिग्नागने बौद्ध चिन्तनकी ऐसी सुदृढ पृष्ठभूमि तैयार की, जिसपर धर्मकीर्तिने बौद्धन्यायके महाप्रासादका निर्माण किया। कणाद, जैमिनि, अक्षपाद, वात्स्यायन तथा प्रशस्तपादके क्रमिक चिन्तनसे एक ऐसे धरातलकी रचना हुई कि मीमांसकधुरीण कुमारिलने आते ही दार्शनिक जगत्में धूम मचा दी। धर्मकीर्तिने प्रमाणवार्तिकमें तथा कुमारिलने मीमांसाश्लोकवार्तिकमें सिद्धान्तोंका पारस्परिक खूब खंडन-मंडन किया। जब अकलंकका उदय हुआ, उन्हें जैन-न्यायके सितारे डूबते-से दृष्टिगोचर हुए, किन्तु उन्होंने धर्मकीर्ति और कुमारिलका सामना करनेके

१. सत्य०, विज्ञान० § ११
२. सत्य० चार्वाक० § १
३. सत्य० परमब्रह्म० § १९
४ सत्य० परमब्रह्म० § २७, सम्बन्धवार्तिक, श्लो० १७७-१८२

लिए जिस उन्नत सुमेरुका निर्माण किया उसकी पृष्ठभूमिमें आगमिक मूल्योंसे लेकर उमास्वाति, समन्तभद्र, सिद्धसेन आदि सभी आलोकित हो उठे। इन पूर्वाचार्योंके चिन्तनको पल्लवित और पुष्पित करनेवाले अकलंक जैन-न्यायके प्रस्थापक आचार्य सम्राट् बन गये। धर्मकीर्ति और कुमारिलके खण्डनका सयुक्तिक उत्तर देकर अकलंकने जैन-न्यायको भारतीय न्याय-शास्त्रके इतिहासमें मूर्धन्य बना दिया।

अकलंक-न्यायको सम्पूर्ण रूपमें आत्मसात् करनेवाले आचार्य विद्यानन्दिको चिन्तनका एक अपूर्व भाण्डागार विरासतमें मिला। कुन्दकुन्द और उमास्वातिका विशुद्ध तत्त्वज्ञान, समन्तभद्र और सिद्धसेनकी प्रसन्न तर्कशैली तथा भट्ट अकलंकका अपराजेय पाण्डित्य विद्यानन्दिको पैतृक सम्पत्तिकी धरोहरकी तरह प्राप्त हुए। अपनी तलस्पर्शिनी प्रज्ञाके बलपर सुयोग्य उत्तराधिकारीकी तरह एक-एक कणकी सुरक्षाके लिए विद्यानन्दिने एक ऐसे महाप्राकारका निर्माण किया, जिसके सिंहद्वारके सामने पहुँचते ही अभिमानीका मान चूर-चूर हो जाये।

विद्यानन्दि अकलंकके साक्षात् शिष्य रहे हों या नहीं, किन्तु उन्हें अकलंककी जो विरासत मिली उससे वे अकलंकके उत्तराधिकारी अवश्य बन गये। अकलंकका समस्त चिन्तन, भाव, भाषा और शैली विद्यानन्दिकी उपजीव्य बन गयी।

अकलंकको बौद्ध दार्शनिकोंका सामना करनेमें अत्यधिक आयास करना पड़ा था, किन्तु उस आयासके प्रतिघातसे बौद्धन्यायको ऐसा धक्का लगा कि कमसे-कम वह विद्यानन्दिके सामने तो मुँह नहीं ही उठा सका। यही कारण है कि अकलंकके ग्रन्थोंमें बौद्ध सिद्धान्तोंका जितना खण्डन है, उतना विद्यानन्दिके ग्रन्थोंमें नहीं।

विद्यानन्दिको सम्भवतया धर्मकीर्तिके शिष्योंकी अपेक्षा कुमारिलके उत्तराधिकारियोंसे अधिक निपटना पड़ा, यही कारण है कि विद्यानन्दिका शास्त्र मीमांसा और वैशेषिक सिद्धान्तोंके खण्डनसे भरा पड़ा है।

इतना होनेके बाद भी सम्भवतया विद्यानन्दिको परवादियोंका उतना मुकाबला नहीं करना पड़ा जितना अकलंकको करना पड़ा था, इसी कारण अकलंकके द्वारा प्रस्थापित प्रमेयोंको विस्तारके साथ समझानेका उन्हें पर्याप्त अवसर प्राप्त हो गया। अकलंकके एक-एक शब्दको विद्यानन्दिने अपनी प्रज्ञाके प्रकाशसे ऐसा आलोकित कर दिया कि युगों-युगों तक वह आकाश दीपका काम करता रहे।

जिस युगमें विद्यानन्दिका आविर्भाव हुआ उस युगमें शास्त्र-रचनाकी एक विशेष शैली निश्चित हो चुकी थी। किसी भी अन्य दर्शनके सिद्धान्तको पूर्वपक्षके रूपमें अपने ग्रन्थमें प्रस्थापित करके उत्तरपक्षमें उसका खण्डन करना तथा तत्पश्चात् स्व-सिद्धान्तका स्थापन करना। शास्त्र-रचनाकी इस पद्धतिने दार्शनिक असहिष्णुताके उस युगमें भी शास्त्रकारको अन्यान्य दर्शनोंका अध्ययन करना अनिवार्य बना दिया था। इस अनिवार्यताका भी विद्यानन्दिके व्यक्तित्वनिर्माणमें उतना ही महत्त्वपूर्ण योगदान मानना चाहिए जितना अकलंककी धरोहरका।

विद्यानन्दिने अपने युगकी इस अनिवार्य आवश्यकताको दृष्टिमें रखते हुए प्रत्येक दर्शनके मूल ग्रन्थोंका अन्त प्रविष्ट अध्ययन किया और उनमें प्रतिपादित सिद्धान्तोंके लचीलेपनको सामने लाकर उसपर तर्कका भयकर वज्र-प्रहार किया।

विपुल विमल प्रज्ञाके धनी इस महान् दार्शनिकका चिन्तन अपने युगपर सहस्ररश्मिके प्रकाशकी तरह ऐसा छा गया कि भारतीय चिन्तनके इतिहाससे उसे ओझल करनेकी कल्पना-मात्रसे भी सम्पूर्ण ज्ञानाकाश तिमिराच्छन्न-सा होने लगता है।

## [२] विद्यानन्दिका समय

आचार्य विद्यानन्दिने अपने किसी भी ग्रन्थमें अपने समयका निर्देश नहीं किया इसलिए उनके ग्रन्थोंके अन्त परीक्षण तथा अन्य पूर्वोत्तर आचार्योंके उल्लेखोंके आधारपर उनके समयका निर्णय किया जाता है।

